तत्व का ( विचक्षिरे ) विशेष रूप से बतलाते हैं, उन ( धीराणां ) बुद्धिमान् पुरुषों से ( इति ) इसी विषय का ( शुश्रुम ) श्रवण करें।

सम्भूतिं च विनाशं च यस्तद्वेदोभयꣳ सह।
विनाशेन मृत्युं तीर्त्वा सम्भूत्यामृतमश्नुते ॥ ११ ॥

भा०—( सभूंतिम् ) जिसमें नाना पदार्थ उत्पन्न होते हैं इस कार्य सृष्टि और ( विनाशं च ) जिसमे विनाश अर्थात् कारण में लीन होते हैं ( उभयं ) दोनों को ( य ) जो ( सह ) एक साथ ( वेद ) जान लेता है। वह ( विनाशेन ) सबके अदृश्य होने के परम कारण को जान कर ( मृत्युम् ) देह को छोड़ने के धर्म के भय को ( तीर्त्वा ) पार करके, उसको सर्वथा त्याग कर ( सभूत्या ) कारण से कार्यों के उत्पन्न होने के तत्व को जान कर (अमृतम्) उस अमर अविनाशी मोक्ष को (अश्नुते) प्राप्त करता है।

संभूति = सम्भवैकहेतु पर ब्रह्म। विनाश विनाशधर्मकं शरीरमिति उवट।

अन्धन्तमः प्र विशन्ति येऽविद्यामुपासते।
ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायाꣳ रताः ॥ १२ ॥

भा०—( ये ) जो लोग ( अविद्याम् ) अविद्या अर्थात् नित्य, पवित्र सुख और आत्मा से भिन्न पदार्थों को नित्य, पवित्र, सुख और आत्मा (उपासते) करके जानते हैं, उसी मिथ्या ज्ञान में मग्न रहते हैं वे (अन्धं तमः) गहरे अन्धकार में (प्रविशन्ति) प्रवेश करते हैं। वे बड़े अज्ञान में रहते हैं। और ( ये उ ) जो भी ( विद्यायाम् रताः ) विद्या अर्थात् केवल शास्त्राभ्यास में ही ( रताः ) लगे रहते हैं वे ( ततः भूयः इव ) उससे भी अधिक ( तमः ) अज्ञानान्धकार में कष्ट पाते हैं।

अन्यदेवाहुर्विद्याया अन्यदाहुरविद्यायाः।
इति शुश्रुम धीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे ॥ १३ ॥

भा०—( विद्यायाः ) विद्या का फल और कार्य ( अन्यत् एव आहुः ) दूसरा ही बतलाते हैं। और ( अविद्यायाः अन्यत् आहुः ) अविद्या का फल और ही बतलाते हैं। ( ये नः तत् विचचक्षिरे ) जो हमें विद्या और अविद्या के स्वरूप का उपदेश करते हैं हम उन ( धीराणाम् ) बुद्धिमान् पुरुषों के मुखों से ( इति शुश्रुम ) इस तत्त्व का श्रवण किया करें।

विद्यां चाविद्यां च यस्तद्वेदोभयं सह।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययामृतमश्नुते ॥ १४ ॥

भा०—( विद्यां च अविद्याम् च ) विद्या और अविद्या ( यः ) जो ( तत् उभयं वेद ) इन दोनों के स्वरूप को जान लेता है वह (अविद्यया) अविद्या से (मृत्युं तीर्त्वा) मृत्यु को पार करके ( विद्यया अमृतम् अश्नुते ) विद्या से मोक्ष को प्राप्त करता है।

अविद्यया—शरीरादि जड़ पदार्थ द्वारा पुरुषार्थ करके। ( दया० )
विद्यया—शुद्ध चित्त से सम्यग् तत्त्व दर्शन करके। ( दया० )

स्वर्गापवर्गाणि कर्माणि आत्मज्ञानं चेति उवटः। अविद्या अग्निहोत्रादि कर्मणा, इति मही०।

वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्तं शरीरम्।
ओ३म् क्रतो स्मर। क्लिबे स्मर। कृतं स्मर ॥ १५ ॥

भा०—(वायुः) वायु, प्राण, अपान, व्यान, समान, उदान, नाग, कूर्म, कृकल, धनंजय आदि (अनिलम्) उक्त प्राणों के मूलकारण, वायु तत्त्व और ( अमृतम् ) अमृत आत्मा यह एक दूसरे के आश्रित हैं। वायु के आश्रय प्राण, प्राणों के आश्रय आत्मा जीवन धारण करता है। ( अथ ) और पश्चात् ( इदम् ) यह शरीर ( भस्मान्तम् ) भस्म हो जाने तक ही टिकता

१४—०विद्या० ०विद्या० इति काण्व०।
१५—ओं क्रतो स्मर कृतं स्मर क्रतो स्मर कृतं स्मर। इति काण्व०।

है। इसलिये हे (क्रतो) कर्म के कर्त्ता जीव! और प्रज्ञावान् पुरुष! अथवा हे संकल्पमय जीव! तू (ओ३म् स्मर) ओ३कार का स्मरण कर। 'ओ३म्' परमेश्वर का सर्वश्रेष्ठ नाम है। और (क्लिबे) अपने भरसक सामर्थ्य और प्रयत्न से साधे हुए लोक की प्राप्ति के लिये (स्मर) अपने अभीष्ट का स्मरण कर। और (कृतं स्मर) अपने किये हुए अच्छे बुरे कर्मों का स्मरण कर।

अग्ने नय॑ सुपथा॑ रा॒ये ऽअ॒स्मान्विश्वा॑नि देव व॒युना॑नि वि॒द्वान्।
यु॒यो॒ध्य॒स्मज्जु॑हुरा॒णमेनो॒ भूयि॑ष्ठां ते॒ नम॑ ऽउक्तिं विधेम ॥ १६ ॥

भा०—(अग्ने) हे प्रकाशस्वरूप! करुणामय प्रभो! तू हमें (सुपथा) धर्म के उत्तम मार्ग से (राये) विज्ञान, धन और सुख प्राप्त करने के लिये (सुपथा) सन्मार्ग से (नय) ले चल। (विश्वानि वयुनानि) सब उत्तम ज्ञानों को और मार्गों और लोकों को (विद्वान्) जानता हुआ (अस्मत्) हम से (जुहुराणम्) कुटिल व्यवहार को (युयोधि) दूर कर। (ते) तेरे हम (भूयिष्ठां) बहुत २ (नमः उक्तिम्) स्तुति वचन (विधेम) करें।

हि॒र॒ण्मये॑न॒ पात्रे॑ण स॒त्यस्यापि॑हितं॒ मुख॑म्।
यो॒ऽसावा॑दि॒त्ये पुरु॑षः॒ सो॒ऽसाव॒हम्। ओ३म् खं ब्रह्म ॥१७॥

भा०—(हिरण्यमयेन) सब के हृदयग्राही, हित और रमणीय ज्योतिर्मय (पात्रेण) पालक द्वारा (सत्यस्य) सत्य आत्मा और परमात्म तत्व का (अपिहितम्) ढका हुआ (मुखम्) मुख खोला जाता है। (यः) जो (असौ) यह (आदित्ये) सूर्य अर्थात् प्राण में (पुरुषः) पुरुष, शक्तिमान् प्रकाश कर्त्ता है (असौ अहम्) वह ही मैं हूं। (ओ३म्) सब ससार

१ ७—०मुखम्। तत्त्व पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये।
पूषन्नेकर्षे यम सूर्य प्राजापत्य व्यूह रश्मीन् समूह तेजो यत्ते रूपं कल्याणतमं तत्ते पश्यामि योऽसावसौ पुरुषः सोऽहमस्मि ॥ इति काण्व०।

का रक्षा करनेहारा यह (खम्) आकाश के समान व्यापक, अनन्त और आनन्दमय है। और वही (ब्रह्म) गुण, कर्म, स्वभाव में सबसे बड़ा है।

अथवा, ढकने से जैसे वस्तु छिपी रहती है उसी प्रकार ज्योतिर्मय पदार्थों से मुख से परम शक्ति का सत्य पदार्थों में विद्यमान सत्यस्वरूप छिपा है, प्राण के रूप से जो महान् शक्ति सूर्य में विद्यमान है वही मैं हूं।

यदादित्यगतं तेजो जगद् भासयतेऽखिलम्।
यच्चाग्नौ ''''तत्तेजो विद्धि मामकम् ॥ गीता ॥

ओ३म् खं ब्रह्म

॥ इति चत्वारिंशोऽध्यायः ॥

इति यजुर्वेदः समाप्तः ॥

इति मीमांसातीर्थ-विद्यालंकारविरुदोपशोभित-श्रीमज्जयदेवशर्मणा विरचिते
यजुर्वेदालोकभाष्ये चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ इति समाप्तं यजुर्वेदालोकभाष्यम् ॥

ऋषिवस्वङ्कचन्द्रा (१९८७) ब्दे चैत्रे मासि सिते दले।
नवम्यां शशिवारे च यजुः भाष्यं समाप्यत् ॥